बन्द होजाती है, किन्तु स्थान स्थानमें नदीके गहरे स्थानमें पानी रह जाता है। कूपोंका पानी राज्यके पूर्वोत्तरके भागमें ५० फीटसे १०० फीट तक नीचे; पश्चिमोत्तरके भागमे ७० फीटसे ९० फीट तक नीचे, पूर्वी भागमें १५ फीटसे ६० फीट तक नीचे और पश्चिमी भागमे ६० फीटसे ७० फीट तक नीचे है। सिरोही कसबे और उसके पड़ोसके कूपोंमें खारा पानी है। पहाड़ियों और वनोंमे बाघ बहुत है, जो बहुत मवेसियोंको मार डालते हैं। भालू, हरिन और तेंदुएभी हैं। सिरोहीके राज्यसे १७५००० रुपया मालगुजारी आती है। राज्यका फौजी बल २ तोप, लगभग १०० सवार और ५९० पैदलका है। वहाँके महाराव अङ्गरेजी सरकारकी ओरसे १५ तोपोंकी सलामी पाते हैं। अब उस राज्यके कुछ लोग पढ़नेमें मन लगाते है।

सन् १८८१ की मनुष्य-गणनाके समय सिरोहीके राज्यके ३०२० वर्गमील क्षेत्रफलमें १ कसबा, ३६५ गाँव, ३०५३२ मकान और १४२९०३ मनुष्य थे, अर्थात् १२३६३३ हिन्दू, १६१३७ जैन, २९३५ मुसलमान, १७९ कृस्तान और १९ अन्य। हिन्दुओंमे १७३१७ वनियां, १३४६६ राजपूत, १३२८८ ब्राह्मण और बाकीमें अन्य जातियोंके लोग थे। राज्यके उत्तरके भागमें मीना और दक्षिण भागमें भील बहुत है, जिनमेंसे बहुत लोग चोरीका पेशा करते हैं।

इतिहास—वर्त्तमान सिरोही नरेश दिल्लीके महाराज पृथ्वीराजके वंशज देवराजके वंशधर चौहान राजपूत हैं। अति पूर्व समयमे सिरोहीमे भील लोग बसते थे। वहाँ राजपूतोंमें प्रथम गिहलोट राजपूत और उसके थोड़ेही दिन पीछे पमार राजपूत आये। पमारोंकी राजधानी चन्द्रवती थी, जिसके खण्डहरोंको देखनेसे जान पड़ता है कि एक समय यह बड़ा शहर था। पमारोंके उत्तराधिकारी चौहान हुए, जो लगभग ११५२ ईस्वीमें उस देशमें बसे थे। उन्होंने बहुत वर्षों तक बड़ी लडाई करके पमारोंके राज्यपर अपना अधिकार किया। अन्तमें जब पमार लोग आबू पहाड पर भाग गये तब देवराज चौहानने उनके पास खबर भेजी कि तुम लोग अपनी १२ लड़कियां चौहानोंको देकर इनसे मित्रता कर लो। उसकी बातपर विश्वास करके प्रायः सब पमार राजपूत १२ लडकियोंको लेकर सिरोहीकी दक्षिणी सीमाके पास भदेली गांवमें आये। उस समय चौहानोंने उन पर आक्रमण करके बहुतेरोंको मार डाला और आबूको अपने अधिकारमें कर लिया। अब तक पमारोंकी किलाबन्दियोंके खण्डहर आबू पर विद्यमान है।

सन् १८५७ के बलवेके समय सिरोहीके महाराव शिवसिंहने अङ्गरेजी सरकारकी सहायता की, उसकी कृतज्ञतामें अङ्गरेज महाराजने उनका आधा 'कर' छोड़ दिया, अब वहाँके महारावको केवल ६८८० रुपया कर देना पड़ता है। सन् १८४५ मे सिरोहीके महारावने अङ्गरेजी सरकारको आबू पहाड़ पर उसके चन्द टुकडे दे दिये, जिनपर अङ्गरेजी अफसर गर्मीके दिनोंमें रहते हैं। वर्त्तमान सिरोही नरेश महाराव केशरीसिंहजी बहादुर लगभग ३३ वर्षकी अवस्थाके चौहान राजपूत हैं।

---

आवूरोडके रेलवे स्टेशनसे १९० मील अजमेर, २०८ मील किसनगढ़, २३९ मील फलेरा जंक्शन, २७४ मील जयपुर, ३३० मील बाँदीकुई जंक्शन, ३९१ मील भरतपुर, ४२५ मील आगरा किलाका स्टेशन, ४४१ मील तुण्डका जंक्शन, ४९८ मील इटावा, ५८५ मील कानपुर, ७०४ मील इलाहावाद, ७९८ मील नयनी जंक्शन, ७५५ मील विंध्याचल, ७६० मील मिर्जापुर, ७९९ मील मुगलसराय जंक्शन, ८५७ मील वक्सर और ८८७ मील विहियाका रेलवे स्टेशन है । मैं विहियाके स्टेशनपर रेलगाडीसे उतरकर स्टेशनसे १२ मील उत्तर अपने घर चरजपुरा चला आया ❀ ।

साधुचरणप्रसाद,

**भारत-भ्रमण चौथा खण्ड समाप्त ।**



पुस्तक मिलनेका ठिकाना—

**खेमराज श्रीकृष्णदास,**

**"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेस—बम्बई.**

---

❀ अव ग्रन्थकर्त्ता वावू साधुचरणप्रसाद, जिनका वय ( सन् १९०२ ईस्वीमें ) ५१ वर्षका है, अपने गृहके कार्योंको छोड़कर काशीमें रहते हैं ।